# महापरिनिब्बानसुत्तं

## (महापरिनिर्वाण सूत्र)

(भगवान बुद्ध का अन्तिम उपदेश—मूल पालि एवं हिन्दी अनुवाद)

सम्पादक

स्थविर ग. प्रज्ञानन्द

भारतीय बौद्ध शिक्षा परिषद

लखनऊ

१९८१

प्रकाशक :
मंत्री,
भारतीय बौद्ध शिक्षा परिषद
बुद्ध विहार,
रिसालदार पार्क, लखनऊ-२२६००१

संस्करण : प्रथम

मुद्रण वर्ष : १९८१

मूल्य : रु० ८.०० मात्र

मुद्रक :
भारतीय प्रिंटर्स एण्ड पब्लिशर्स
अमीनाबाद, लखनऊ-२२६००१

नमो तस्स भगवतो अरहतो सम्मासम्बुद्धस्स

# प्रकाशकीय

"दीघनिकाय के एक महत्वपूर्ण-सूत्र महापरिनिब्बानसुत्तं को पाठकों के हाथ में देते हुए मुझे बड़ी प्रसन्नता हो रही है। इस सुत्तं (सूत्र) में मूल पालि के साथ हिन्दी अनुवाद भी दे दिया गया है। ताकि मूल पालि न जानने वालों को भी मूल का आनन्द मिल सके। अनुवाद में एक बात को दोबारा न कह कर —०— से काम लिया है।

इस सूत्र में उत्तरी भारत के प्राचीन मगध, वैशाली, कपिलवस्तु, कुशीनारा आदि तत्कालीन प्रजातन्त्र राष्ट्रों की राजनीतिक, सामाजिक और धार्मिक अवस्था का सुन्दर विवरण है। दूसरे शब्दों में यह सूत्र बुद्ध-कालीन भारत के प्रजातन्त्र राज्यों का एक प्रामाणिक इतिहास है। अतः इस पर प्रकाश डालने के लिए एक विस्तृत ऐतिहासिक भूमिका की अनिवार्य आवश्यकता थी परन्तु पुस्तक का आकार न बढ़ने पावे इसलिए यहाँ संक्षेप में दे रहा हूं।

मूल पालिभाषा को यथाशक्ति शुद्ध-शुद्ध छापने की कोशिश की गई है फिर भी यदि कुछ त्रुटियाँ रह गई हों तो आशा है कृपालु पाठक इस ओर विशेष ध्यान न दे कर पूज्य तथागत की उन शिक्षाओं और आदर्शों को, जो अमीर-गरीब सबके लिए कल्याणप्रद हैं, ध्यानपूर्वक पढ़ेंगे।

इस सूत्र का हिन्दी अनुवाद प्रसिद्ध भारतीय विद्वान् त्रिपिटकाचार्य महापण्डित राहुल सांकृत्यायन जी और भिक्षु जगदीश काश्यप जी एम० ए० द्वारा अनूदित 'दीघनिकाय' से लिया गया है। इसके लिए मैं इन विद्वानों का कृतज्ञ हूं।

कैलणिय विश्वविद्यालय, कैलणिय (श्रीलंका) के संस्कृत विभाग के ज्येष्ठ प्रवक्ता पूज्य मारम्ब रत्नसार महास्थविर का मैं परम कृतज्ञ हूं। जिन्होंने मूलपालि को इतना शुद्ध छापने; शुद्धिपत्रावलोकन एवं सम्पादन में विशेष सहयोग दिया। अतः मैं इनका हृदय से कृतज्ञ हूं।

१९४१ में पूज्य भिक्षु ऊ० कित्तिमा महास्थविर, वाराणसी ने एवं भिक्षु धर्मरक्षित सारनाथ, वाराणासी ने भी इस सूत्र को एक स्वतंत्र पुस्तक के रूप में छापा था जो अब उपलब्ध नहीं है। जिससे पालि भाषा के विद्यार्थियों को बड़ी असुविधा हो रही थी। आशा है प्रस्तुत संस्करण से वह असुविधा दूर हो सकेगी।

—प्रकाशक

# -: भूमिका :-

बुद्ध वचन अर्थात् त्रिपिटक का सबसे महत्वपूर्ण भाग सुत्तपिटक है। भगवान बुद्ध के धर्म का यथार्थ रूप में परिचय कराना ही सूत्तपिटक का एक मात्र विषय है। भगवान बुद्ध के महापरिनिर्वाण तक धर्म और विनय ही की प्रधानता थी। तथागत ने उसी की शरण में भिक्षुओं को छोड़ा था। शास्ता के महापरिनिर्वाण के तत्काल बाद जो प्रथम संगायन हुआ था, वह धम्भ एवं विनय का ही था।

सुत्तपिटक भगवान बुद्ध के उपदेश का भाग होने के साथ ही साथ छठी और पाँचवीं शताब्दी ईसवी पूर्व के भारत के सब प्रकार के ऐतिहासिक, सामाजिक और भौगोलिक ज्ञान का वह भण्डार है, जिसे कोई भुला नहीं सकता है। अतः वह बौद्ध धर्म दर्शन के अनुयायियों के लिये जितना महत्वपूर्ण है उतना ही इतिहास और साहित्य के मर्मज्ञों के लिये भी नई दिशा देने वाला है।

सुत्तपिटक के पांच निकायों में दीघ निकाय एक है। इसमें प्रायः सभी दीर्घ आकार के सुत्त है जो कुल ३४ हैं।

महापरिनिर्वाण सुत्त दीघ निकाय के सीलक्खन्ध, महावग्ग और पाथेय या पाटिक वग्ग में से महावग्ग के अन्तर्गत आता है। यह दीघ निकाय के सूत्रों में सबसे अधिक महत्वपूर्ण है। इसमें भगवान बुद्ध के जीवन के अन्तिम दिनों की घटनाये हमें देखने को मिलती हैं। १–वज्जियों के विरुद्ध अजातशत्रु के अभियान की इच्छा, २–भगवान बुद्ध की अन्तिम यात्रा, ३–आम्रपालि गणिका का भोजन दान, ४–भगवान की कड़ी बीमारी,

५–चुन्द का दिया अन्तिम भोजन, ६–जीवन का अन्तिम समय, ७–स्त्रियों के प्रति भिक्षुओं के कर्त्तव्य, ८–चक्रवर्ती राजा की दाह क्रिया, ९–सुभद्र की प्रव्रज्या, १०–अन्तिम उपदेश, ११–भगवान का महापरिनिर्वाण १२–दाह क्रिया, १३–स्तूप निर्माण ।

महापरिनिर्वाण सुत्त धार्मिक, ऐतिहासिक तथा सांस्कृतिक महत्व का सूत्र है। इसमें महत्वपूर्ण विविध विषयों पर भगवान ने सूत्र रूप में अर्थात् संक्षेप में प्रकाश डाला है। अलंकारिक भाषा और पौराणिक भावों को छोड़कर देखा जाय तो महापरिनिर्वाण सूत्र बुद्धकालीन भारत का जीता-जागता इतिहास है।

महापरिनिर्वाण सूत्र से संबंधित अर्थात् समान उपदेश वाले और सूत्र जो दीघनिकाय में हैं वे हैं—सम्पसादनीय, जनवसभ और महासुदस्सन सूत्र। सम्पसादनीय सूत्र एक समय भगबान के नालन्दा में पावारिक आम्रवन में विहार करते समय सारिपुत्र महाथेर ने दिया था। जनवसभ सूत्र का उपदेश भगवान ने नादिका में दिया था। आनन्द महाथेर की संतुष्टि के लिए अंतिम समय कुशीनारा के प्राचीन गौरब के विषय में दिए गए उपदेश महासुदस्सन सूत्र में सन्निहित हैं।

महापरिनिर्वाण सूत्र आख्यान शैली के समान हैं और दीघनिकाय के दीर्घ आकार के पांच सूत्रों में से सबसे अधिक दीर्घ सूत्र है। वर्षा ऋतु के पूर्व राजगृह के वर्षकार ब्राह्मण के साथ हुए वार्तालाप से इस सूत्र का प्रारम्भ होता है और तथागत की अस्थियों पर स्तूप निर्माण की अवधि तक की घटनायें क्रमबद्ध रूप से इसमें वर्णित हैं। प्रायः प्रत्येक सूत्र एक ही विषय पर प्रकाश डालता है। लेकिन महापरिनिर्वाण सूत्र में प्रायः सभी प्रमुख विषयों पर थोड़ा-थोड़ा प्रकाश डाला गया है। अतः इसे त्रिपिटक का उपसंहार कहा जाये तो अतिशयोक्ति न होगी। इसमें तथागत के मानव रूप एवं महा मानव रूप दोनों ही हमें देखने को मिलते हैं।

भगवान ने अन्तिम समय अपने से संबंधित अधिक से अधिक भक्त-जनों एवं स्थानों में अपने धर्म को पुनः प्रकाशित किया था, यह बात महा-परिनिब्बान सुत्तं से स्पष्ट है। इस यात्रा में जिन-जिन स्थानों में भगवान गये उन नगरों, ग्रामों एवं नदियों का ऐतिहासिक महत्व भी मिलता है।

सूत्र का प्रारम्भ ऐतिहासिक घटना से इस प्रकार प्रारम्भ होता है मगधराज का महामात्य वस्सकार भगवान बुद्ध से कहता है।

"मगधराज राजा अजातशत्रु आप गौतम के पैरों में शिर से वन्दना करता है और कहता है कि वह युद्ध करके वज्जियों को उच्छिन्न करेगा।"

"उस समय आयुष्मान् आनन्द भगवान् के पीछे (खड़े हुए) भगवान् के ऊपर पंखा झल रहे थे। तब भगवान् ने आयुष्मान् आनन्द को संबोधित किया—

[१] "आनन्द ! क्या तूने सुना है, कि वज्जी (सम्मति के लिये) बरावर बैठक (=सन्निपात) करते हैं=सन्निपात-बहुल हैं ?"

"सुना है' भन्ते ! वज्जी बराबर बैठक करते हैं।"०००

"आनन्द ! जब तक वज्जी बैठक करते रहेंगे=सन्निपात-बहुल रहेंगे; (तब तक) आनन्द ! वज्जियों की वृद्धि ही समझना, हानि नहीं।

[२] "क्या आनन्द ! तूने सुना है, वज्जी एक ही बैठक करते हैं, एक ही साथ उत्थान करते हैं, वज्जी एक ही करणीय (=कर्तव्य) को करते हैं ?"

"सुना है, भन्ते ! ०।"

"आनन्द ! जब तक ०।

[३] "क्या तूने सुना है, वज्जी अ-प्रज्ञप्त (=गैरकानूनी) को प्रज्ञप्त (=विहित) नहीं करते, प्रज्ञप्त (=विहित) का उच्छेद नहीं करते। जैसे प्रज्ञप्त है, वैसे ही पुराने पुराने वज्जि-धर्म (=०नियम) को ग्रहण कर, बर्तते हैं ?"

"भन्ते ! सुना है।"

"आनन्द ०! जब तक कि ०।"

[४] "क्या आनन्द ! तूने सुना है—वज्जियों के जो महल्लक (=वृद्ध) हैं, उनका (वह) सत्कार करते हैं,=गुरुकार करते हैं, मानते हें, पूजते हैं; उनकी (बात) सुनने योग्य मानते हैं,—

"भन्ते ! सुना है ०।"

"आनन्द ! जब तक कि ०।"

[५] "क्या तूने सुना है—जो वह कुल-स्त्रियाँ हैं, कुमारियां हैं, उन्हें (वह) छीनकर, जबर्दस्ती नहीं बसाते ?"

"भन्ते ! सुना है।"

"आनन्द ! ० जब तक ०।"

[६] "क्या ० सुना है—वज्जियों के (नगर के) भीतर या बाहर के जो चैत्य (पूज्य-स्थल) हैं, वह उनका सत्कार करते हैं, ० पूजते हैं। उनके लिये पहिले किये गये दान को, पहिले की गई धर्मानुसार बलि (=वृत्ति) को, लोप नहीं करते ?"

"भन्ते ! सुना है ० ?"

"जब तक ०।"

[७] "क्या सुना है,—वज्जी लोग अर्हतों (=पूज्यों) की अच्छी तरह धार्मिक (=धर्मानुसार) रक्षा--आवरण=गुप्ति करते हैं। किसलिये ? भविष्य में अर्हत् (लोग) राज्य में आवें, आये अर्हत् राज्य में सुख से विहार करें।"

"सुना है, भन्ते !"

"जब तक ०।"

तब भगवान्ने ० वस्सकार ब्राह्मण को संबोधित किया—

"ब्राह्मण! एक समय मैं वैशाली के सारन्दद चैत्य में विहार कर रहा था। वहाँ मैंने वज्जियों को यह सात अपरिहाणीय-धर्म (=अ-पतन के-नियम) कहे। जब तक ब्राह्मण; यह सात अपरिहाणीय-धर्म वज्जियों में रहेंगे; इन सात अपरिहाणीय-धर्म में वज्जी (लोग) दिखलाई पड़ेगे; (तब तक) ब्राह्मण ! वज्जियों की वृद्धि ही समझना, हानि नहीं।"

ऐसा कहने पर वस्सकार ब्राह्मण भगवान् से बोला—

"हे गौतम ! (इनमें से) एक भी अपरिहाणीय-धर्म से वज्जियों की वृद्धि ही समझनी होगी, सात अ-परिहाणीय धर्मों की तो बात ही क्या ? हे गौतम ? राजा० को उपलाप (=रिश्वत देना), या आपस में फूट को छोड़, युद्ध करना ठीक नहीं। हन्त ! हे गौतम ! अब हम जाते हैं, हम बहु-कृत्य=बहु-करणीय (=बहुत काम वाले) हैं हम जाना चाहते हैं।"

ब्राह्मण ! जैसा तुम उचित समझो।

"तब मगध-महामात्य वस्सकार ब्राह्मण भगवान् को अभिवादन कर, अनुमोदन कर, आसन से उठकर, चला गया।

लिच्छवियों को अपरिहाणीय धर्मों का उपदेश करने के बाद भगवान ने भिक्षुओं को सात अपरिहाणीय धर्मों का उपदेश दिया था।

तब भगवान् ने उस वस्सकार ब्राह्मण के जाने के थोड़ी ही देर बाद आयुष्मान् आनन्द को संबोधित किया—

"जाओ आनन्द ! तुम जितने भिक्षु राजगृह के आसपास विहरते हैं, उन सबको उपस्थान-शाला में एकत्रित करो।"

"अच्छा, भन्ते !" ०।

"भन्ते ! भिक्षु संघ को एकत्रित कर दिया, अब भगवान् जिसका समय समझें।

तब भगवान् आसन से उठकर जहाँ उपस्थान-शाला थी, वहाँ जा, बिछे आसन पर बैठे। बैठ कर भगवान् ने भिक्षुओं को संबोधित किया—"भिक्षुओ ! तुम्हें सात अपरिहाणीय-धर्म उपदेश करता हूँ, उन्हें सुनो, कहता हूँ।"

—"अच्छा भन्ते !"—

[१] भिक्षुओ ! जब तक भिक्षु बार बार (=अभीक्ष्ण) बैठक करने वाले=सन्निपात-बहुल रहेंगे ; (तब तक) भिक्षुओ ! भिक्षुओं की वृद्धि समझना, हानि नहीं। [२] जब तक भिक्षुओं ! भिक्षु एक हो बैठक करेंगे, एक हो उत्थान करेंगे; एक हो संघ के करणीय (कामों) को करेंगे; (तब तक) भिक्षुओं ! भिक्षुओं की वृद्धि ही समझना, हानि नहीं। [३] जब तक भिक्षु अप्रज्ञप्तों (=अ-विहितों) को प्रज्ञप्त नहीं करेंगे, प्रज्ञप्त का उच्छेद नहीं करेंगे; प्रज्ञप्त शिक्षा पदों (=विहित भिक्षु नियमों) के अनुसार आचरण करेंगे०। [४] जब तक ० जो वह रक्तज्ञ (=धर्मानुरागी) चिरप्रव्रजित, संघ के पिता, संघ के नायक, स्थविर भिक्षु हैं, उनका सत्कार करेंगे, गुरुकार करेंगे, मानेंगे, पूजेंगे, उन (की बात) को सुनने योग्य मानेंगे ० [५] जब तक पुनः पुः उत्पन्न होने वाली तृष्णा के मद में नहीं पड़ेंगे०। [६] जब तक ० भिक्षु आरण्यक शयनासन (=वन की

कुटियों) की इच्छा वाले रहेंगे०। [७] जब तक भिक्षुओ ! हर एक भिक्षु यह याद रखेगा कि अनागत (=भविष्य) में सुन्दर सुब्रह्मचारी आवें, आये हुए (=आगत) सुन्दर ब्रह्मचारी सुख से विहरे; (तब तक) ०। भिक्षुओ ! जब तक ये सात अपरिहाणीय-धर्म (भिक्षुओं में) रहेंगे ? (जब तक) भिक्षु इन सात अ-परिहाणीय-धर्मों में दिखाई देंगे; (तब तक) भिक्षुओं की वृद्धि ही होगी, हानि नहीं।

"भिक्षुओं ! और भी सात अ-परिहाणीय धर्मों को कहता हूँ। उसे सुनो ०।.....। [१] भिक्षुओं ! जब तक भिक्षु (सारे दिन चीवर आदि) काम में लगे रहने वाले (=कर्माराम)=कर्मरत=कर्मारामता-युक्त नहीं होंगे। (तब तक) ०। [२] जब तक भिक्षु बकवाद में लगे रहने वाले (=भस्साराम), =भस्सरत=भस्सारामता-युक्त नही होंगे। [३] ० निद्राराम=निद्रा-रत=निद्रारामता-युक्त नहीं होंगे ०। [४] ० संगणिकाराम (=भीड़ को पसन्द करने वाले)=संगणिकरत=संगणिकारामता-युक्त नहीं होंगे०। [५] ० पापेच्छ (=बदनीयत)=पाप इच्छाओं के वश में नहीं होंगे० [६] पाप-मित्र (=बुरे मित्रों वाले),=पाप-सहाय, बुराई की ओर रुझान वाले नहीं होंगे०। [७] ० थोड़े से विशेष (=योग-साफल्य) को पाकर बीच में न छोड़ देंगे तब तक भिक्षुओं की वृद्धि ही होगी, हानि नहीं।

"भिक्षुओं! और भी सात अ-परिहाणीय धर्मों को कहता हूँ ०।...। [१] भिक्षुओं ! जब तक भिक्षु श्रद्धालु होंगे ०। [२] पाप से लज्जाशील (=ह्रीमान) होंगे ०। [३] ० (पाप से) भय खाने वाले (=अपत्रपी) होंगे ०। [४] ० बहुश्रुत ० [५] ० उद्योगी (=आरब्ध-वीर्य) ०। [६] ० याद रखने वाले (=उपस्थित-स्मृति) ०। [७] ० प्रज्ञावान् होंगे तब तक भिक्षुओं की वृद्धि ही होगी, हानि नहीं।

"भिक्षुओं ! और भी सात अ-परिहाणीय-धर्मों को कहता हूं।

[१] भिक्षुओं जब तक भिक्षु स्मृति संबोध्यंग[1] की भावना करेंगे ०। [२] ० धर्म-विचय-संबोध्यंग की०। [३] ० वीर्य-संबोध्यंग। [४] प्रीति-संबोध्यंग [५] ० प्रश्रब्धि-संबोध्यंग। [६] ० समाधि-संबोध्यंग। [७] ० उपेक्षासंबोध्यंग की भावना करेंगे। तब तक भिक्षुओं की वृद्धि ही समझना हानि नहीं।

"भिक्षुओं! और भी सात अ-परिहाणीय-धर्मों को कहता हूँ।........। [१] भिक्षुओ! जब तक भिक्षु अनित्य-संज्ञा की भावना करेंगे ० [२] ० अनात्मसंज्ञा ०। [३] ० भोगों में अशुभसंज्ञा ०। [४] आदिनव (=दुष्परिणाम)-संज्ञा। [५] प्रहाण-(=त्याग) संज्ञा ०। [६] ० विराग-संज्ञा ०। [७] निरोध-संज्ञा० । ०।

"भिक्षुओ! और भी छः अ-परिहाणीय-धर्मों को कहता हूँ।.....। [१] जब तक भिक्षु-सब्रह्मचारियों (=गुरुभाइयों) में गुप्त और प्रकट, मैत्रीपूर्ण कायिक कर्म रखेंगे ०। [२] ० मैत्रीपूर्ण वाचिक-कर्म रखेंगे ०। [३] ० मैत्रीपूर्ण मानसिक-कर्म रखेंगे ०। [४] ० जब तक भिक्षु धार्मिक, धर्म से प्राप्त जो लाभ हैं—यहाँ तक कि पात्र में चुपड़ने मात्र भी—जैसे लाभों को (भी) शीलवान् सब्रह्मचारी भिक्षुओं में बाँटकर भोग करने वाले होंगे ० [५] ० जब तक भिक्षु, जो वह अखंड (=निर्दोष) अ-छिद्र, अ-कलमष=भुजिस्म (=सेवनीय), विद्वानों से प्रशंसित, अ-निन्दित समाधि की ओर (ले) जाने वाले शील हैं, वैसे शीलों से शील-श्रामण्य-युक्त हो ब्रह्मचारियों के साथ गुप्त भी प्रकट भी बिहरेंगे ०। [६] जो वह आर्य (=उत्तम), नैर्याणिक (=पार कराने वाली), वैसा करने वाले को अच्छी प्रकार दुःख-क्षय की ओर ले जाने वाली दृष्टि है, वैसी दृष्टि से दृष्टि-श्रामण्य-युक्त हो, ब्रह्मचारियों के साथ गुप्त भी प्रकट

---

1. परम ज्ञान प्राप्त करने के लिये आवश्यक सात बातें।

भी विहरेंगे। भिक्षुओ! जब तक यह छः अपरिहाणीय-धर्म भिक्षुओं में रहेंगे तब तक भिक्षुओं की वृद्धि ही होगी हानि नहीं।

वहाँ राजगृह में गृध्रकूट-पर्वत पर विहार करते हुए भगवान् भिक्षुओं को अधिकतर यही धर्मकथा कहते थे—ऐसा शील है, ऐसी समाधि है, ऐसी प्रज्ञा है। शील से प्रभावित समाधि महाफलवाली= महा-अनुशंसवाली होती है। समाधि से प्रभावित प्रज्ञा महाफलवाली= महानृशंसवाली होती है। प्रज्ञा से प्रभावित चित्त आस्रवों—कामास्रव, भवास्रव, दृष्टि-आश्रव—से अच्छी तरह मुक्त होता है।

परिनिर्वाण से पूर्व आनन्द ने भगवान से पूछा, भन्ते! तथागत के शरीर को हम क्या करेंगे? भगवान् ने उत्तर दिया, आनन्द! तथागत् की शरीर-पूजा से तुम निश्चित रहो। आनन्द! तुम तो सच्चे पदार्थ के लिये ही प्रयत्न करो, सच्चे पदार्थं के लिये ही उद्योग करो। सच्चे अर्थ के लिये ही अप्रमादी, उद्योगी, आत्मसंयमी हो विहरो। तुम केवल मेरे महापरिनिर्वाण के बाद मल्लों को सुखी करो।

वास्तव में बुद्ध के अन्तिम जीवन से परिचित होने के लिये और उनके सहायक शिष्य आनन्द के साथ उनकी उस समय की चारिकाओं के लिये इस सुत्त का पढ़ना अत्यन्त आवश्यक है।

महापरिनिर्वाण प्राप्त करने से पूर्व भगवान् ने भिक्षुओं को आश्वस्त किया आनन्द! शायद तुम को ऐसा हो—हमारे शास्ता चले गये, अब हमारे शास्ता नहीं हैं। आनन्द! ऐसा मत समझना। मैंने जो धर्म और विनय के उपदेश तुम्हें किये हैं, वे ही मेरे बाद शास्ता होंगे। "यो वो आनन्द मया धम्मो च विनयो च देसितो पत्तो, सो वो ममच्चयेन सत्था।" अनुकम्पक शास्ता ने अंतिम बार भिक्षुओं को संबोधित किया हन्त! भिक्षुओं अब तुम्हें कहता हूं—सभी संस्कार (कृत वस्तुएं)

व्ययधर्मा (नाशवान्) हैं, अप्रमाद के साथ (जीवन के लक्ष्य को) प्राप्त करो वयधम्मा संखारा अप्पमादेन सम्पादेथ (यही तथागत का अन्तिम वचन) था। राजगृह से लेकर कुसीनारा तक की बुद्ध-यात्रा का वर्णन, जहां-जहां भगवान् रुके पूर्ण विवरण के साथ, हमें यहाँ मिलता है। इस प्रकार अंबलट्ठिका, नालन्दा, पाटलिग्राम, कोटिग्राम, नादिका, वैशाली, भंडगाम, हत्थिगाम और पावा आदि स्थानों का वर्णन आया है।

भगवान बुद्ध के महापरिनिर्वाण के पश्चात् उनके शरीर का अंतिम संस्कार चक्रवती राजा के शरीर के अन्तिम संस्कार की भांति करने तथा तथागत के अन्तिम समय उत्तर की ओर सिर और दक्षिण की ओर पैर कर सिंह शैया पर लेट जाने का उल्लेख आता है। शास्ता के मृत शरीर को जलाने के पूर्व और पश्चात् मल्लों ने माला-गंध-पुष्प से सजाने के बाद गीत वाद्यों से सप्ताह भर पूजा करने के उल्लेख से यह स्पष्ट है कि मल्लों ने अपने धर्म गुरु का तत्कालीन उच्चतम पद्धति से पूजा सत्कार किया था। सामान्य जन की भांति न जलाकर नये वस्त्रों में, रुई में, कई बार लपेट कर तेल की द्रोणी में रखकर जलाने के बाद अस्थियों (अवशेषों) को सुरक्षित रखना, स्तूप निर्माण आदि की तत्कालीन गौरवपूर्ण पद्धति थी। मल्लों ने, लिच्छवियों ने एवं शाक्य आदि राजाओं ने इसका पालन किया।

तथागत के शरीर को कुछ लोगों ने दक्षिण की ओर से दक्षिण द्वार से ले जाने का प्रयास किया लेकिन उत्तर ही उत्तर नगर के बीच होकर उत्तर द्वार से ले जाकर एक रमणीय स्थल "मुकुटबंधन चैत्य" स्थल पर जलाया गया। इन सब बातों से तत्कालीन सामाजिक स्थिति एवं मान्यताओं का ज्ञान प्राप्त होता है।

"वाशिष्टों! चक्रवर्ती राजा के शरीर को नये कपड़े से लपेटते हैं ०। (दाहकर) बड़े चौरस्ते पर तथागत का स्तूप बनवाना

चाहिये। वहाँ जो माला, गंध या चूर्ण चढ़ायेंगे, या अभिवादन करेंगे, या चित्त को प्रसन्न करेंगे, उनके लिये वह चिरकाल तक हित-सुख के लिये होगा।"

तथागत की कड़ी बीमारी के कारण आनन्द परेशान थे। उन्होंने भगवान से कहा कि—तथागत भिक्षु संघ के लिए अन्तिम समय कुछ उपदेश दिए बिना आप महापरिनिर्वाण को प्राप्त न करें। आनन्द की इस बात को सुनकर भगवान ने कहा—कि भिक्षु संघ, तथागत से क्या चाहता है—हमने कोई भी गुरु मुष्टि नहीं रखी है।

तब भगवान् ने भिक्षुओं को आमंत्रित किया—"भिक्षुओं ! (यदि) बुद्ध, धर्म, संघ में एक भी भिक्षु को कुछ भी शंका हो, (तो) पूछ लो। भिक्षुओं पीछे अफसोस मत करना—'शास्ता हमारे सन्मुख थे, (किन्तु) हम भगवान् के सामने कुछ पूछ न सके।'"

तब भगवान् ने भिक्षुओं को आमंत्रित किया—"हन्त ! भिक्षुओं अब तुम्हें कहता हूँ—"संस्कार (=कृतवस्तु) व्यय-धर्मा (=नाशमान्) हैं; अप्रमाद के साथ (=आलस त्याग कर जीवन के लक्ष्य को) सम्पादन करो।"—यह तथागत का अन्तिम वचन है।"

तब कुसीनारा के मल्ल लोग गंध-माला, वाद्यों और पाँच हजार थान (=धुस्स)—जोड़ों को लेकर जहाँ उपवत्तन था, जहाँ भगवान् का शरीर था, वहाँ गये। जाकर उन्होंने भगवान के शरीर को नृत्य, गीत, वाद्य, माला, गंध से सत्कार करते, गुरुकार करते, मानते पूजते, कपड़े का वितान (=चँदवा) करते, मंडप बनाते उस दिन को बिता दिया। इसी प्रकार सात दिन बिता दिये।

सुभद्र भगवान बुद्ध से साक्षात् दीक्षा लेने वाला अन्तिम शिष्य था।

उन्होंने दूसरी विचार धाराओं के धर्म उपदेशकों के पूर्ण कस्सप, मक्खली गोसाल आदि के विषय में जानना चाहा कि वे वास्तविक धर्म को जानकर उपदेश करते हैं या बिना जाने।

नहीं सुभद्र! जाने दो इन दावों को ० तुम्हें धर्म उपदेश करता हूँ। उसे सुनो, अच्छी तरह मन न करो।

सुभद्र, जिस धर्म विनय में आर्य अष्टांग मार्ग उपलब्ध नहीं होता वहाँ प्रथम श्रमण (स्त्रोतापन्न) भी उपलब्ध नहीं होता, द्वितीय श्रमण (सकृदागामी) भी उत्पन्न नहीं होता। तृतीय श्रमण (अनागामी), चतुर्थ श्रमण (अर्हत्) भी उपलब्ध नहीं होता। सुभद्र! इस धर्म विनय में आर्य अष्टाँगिक मार्ग उपलब्ध होता है। प्रथम श्रमण, द्वितीय एवं तृतीय श्रमण भी वहाँ उपलब्ध होता है। चतुर्थ श्रमण भी है। दूसरे वाद (=मत) श्रमणों से शून्य है। सुभद्र! यहाँ (आये) भिक्षु ठीक से विहार करेंगे बौद्ध अर्हतों से शून्य न होवे।

किसी को भी क्षुद्र न समझने की सलाह भी हमें यहीं मिलती है क्योंकि सभी की स्थिति सदा समान नहीं रहती। यह बात कुशीनगर को क्षुद्र नगर न समझने की सलाह से मिलती है।

महाकाश्यप—आनन्द आदि को शीघ्रातिशीघ्र भगवान के उपदेशों के संकलन (संगायन) की आवश्यकता बुड्ड पब्बजित (वृद्ध प्रव्रजित) सुभद्र[1] नामक एक दूसरे भिक्षु की बात के कारण हुई।

---

1. एक ही सुभद्र नाम के दो भिक्षुओं का उल्लेख महापरिनिर्वाण सुत्त में में आया है। भगवान से अन्तिम समय दीक्षित होने वाला सुभद्र और महाकाश्यप की परिषद में उपस्थित वृद्ध प्रव्रजित सुभद्र जिसने तथागत के महापरिनिर्वाण में अपनी प्रसन्नता प्रकट की थी।

सुभद्र की बात के कारण महाकाश्यप अर्हत् आदि ने यह उचित समझा कि तथागत के धर्म विनय को यथावत् सुरक्षित रखना आवश्यक है अन्यथा कालान्तर में शास्ता के धर्म को समझना भी कठिन हो जायगा। सुभद्र की यह बात महापरिनिर्वाण सूत्र के साथ ही "चुल्लवग्ग" में भी आयी है।

महीशासक, धर्मगुप्तिक, महासांघिक और सर्वास्तिवादी सम्प्रदायों में भी इस बात का उल्लेख है। २९०-३०६ ई० में चीनी भाषा में भी महापरिनिर्वाण सूत्र का अनुवाद हुआ था। उक्त महापरिनिर्वाण सूत्र में उल्लेख हुआ है कि महाकाश्यप, अनुरुद्ध और कात्यायन महाथेर ने आनन्द महाथेर की भी सहायता लेकर तथागत के उपदेशों को रेशम के कपड़ों और बांस की खपच्चियों में लिखकर सुरक्षित रखने की सलाह आपस में की थी। एकोत्तर आगम अट्ठकथा से ज्ञात होता है कि महाकाश्यप महाथेर ने अपने ही निर्णय पर घंटा बजाकर सभी भिक्षुओं को एकत्रित किया था और शास्ता के उपदेशों को संग्रहीत कर लेने की आवश्यकता से भिक्षुओं को अवगत कराया। त्रिपिटक संगायन के विषय में ३१७-४२० ई० में चीनी भाषा के पद्य में लिखित एक ग्रन्थ का उल्लेख प्रो० नलिनाक्ष दत्त ने किया है।

वैशाली के उल्लेख के समय स्तूपों का विशेष उल्लेख हुआ। स्तूप निर्माण बौद्ध भारत की देन है।

बेलुव ग्राम में बीमार पड़े भगवान बुद्ध का अपने अधिष्ठान बल से अपनी बीमारी को दबाकर तीन महीनों तक प्रचार कार्य करते हुए कुशीनगर तक पहुंचना और गुरु मुष्टि न रखकर उपदेश देने की बात आनन्द से कहना, तथागत के सहारे भिक्षु संघ है ऐसी धारणा शास्ता में नहीं है—यह स्पष्ट करना, चुन्द के भोजन को ग्रहण कर पावा में बीमार पड़ना, रास्ते में थक कर एक पेड़ के नीचे चीवर बिछवाकर लेट जाना, प्यास के कारण जल मांगकर पीना, ककुत्था नदी से स्नान कर आगे

बढ़ते हुए फिर से थक कर चुन्दक महाथेर से बोलना। इस प्रकार तथागत का मानव रूप हमें इस पूरे सूत्र में दिखलाई देता हैं।

तथागत ने अपने पैंतालीस वर्ष के सुदीर्घ कार्य बहुल जीवन में जो अनुपम सेवा की है इस पर भी इस ग्रन्थ रत्न से प्रकाश पड़ता है।

**जेतवन उ० मा० विद्यालय** **स्थविर ग० प्रज्ञानन्द**
**श्रावस्ती, बहराइच**

# विषय सूची

नमो तस्स भगवतो अहरतो सम्मा सम्बुद्धस्स

# महापरिनिब्बान सुत्तं

(१) एवं मे सुतं—एकं समयं भगवा राजगहे विहरति गिज्झकूटे पब्बते। तेन खो पन समयेन राजा मागधो अजातसत्तु वेदेहिपुत्तो वज्जी अभियातु कामो होति। सो एवमाह—'अहं हि मे वज्जी एवं महिद्धिके, एवं महानुभावे, उच्छिज्जामि वज्जी विनासेस्सामि वज्जी अनयब्यसनं आपादेस्सामि वज्जी, ति'।

(१) ऐसा मैंने सुना—एक समय भगवान् राजगृह में गृध्रकूट पर्वत पर विहार करते थे।

उस समय राजा मागध अजातशत्रु वैदेही-पुत्र* वज्जी पर चढ़ाई (= अभियान) करना चाहता था। वह ऐसा कहता था—'मैं इन ऐसे महर्द्धिक (= वैभवशाली), = ऐसे महानुभाव, वज्जियों को† उच्छिन्न करूँगा, वज्जियों का विनाश करूँगा, उन पर आफत ढाऊँगा।'

---

* गंगा (१) के घाटके पास आधा योजन अजातशत्रुका राज्य था, और आधा योजन लिच्छवियों का।...। वहाँ पर्वत के पास (= जड़) से बहुमूल्य सुगन्ध-वाला माल उतरता था। उसको सुनकर अजातशत्रु के—'आज जाऊँ कल जाऊँ' करते ही, लिच्छवी एक राय, एक मत हो पहले ही जाकर सब ले लेते थे। अजातशत्रु पीछे जाकर उस समाचार को पा क्रुद्ध हो चला आता था। वह दूसरे वर्ष भी वैसा ही करते थे। तब उसने अत्यन्त कुपित हो...ऐसा सोचा—'गण (=प्रजातंत्र) के साथ युद्ध मुश्किल है, (उनका) एक भी प्रहार बेकार नहीं जाता। किसी एक पण्डित के साथ मंत्रणा करके करना अच्छा होगा।...'। (सोच) उसने वर्षकार ब्राह्मण को भेजा।—(अट्ठकथा)

† वर्तमान मुजफ्फरपुर, चम्पारन और दरभंगा जिले।

(२) अथ खो राजा मागधो अजातसत्तु वेदेहिपुत्तो वस्सकारं ब्राह्मणं मागधं महामत्तं आमन्तेसि । "एहि त्वं ब्राह्मण ! येन भगवा, तेनुपसङ्कम । उपसङ्कमित्वा मम वचनेन भगवतो पादे सिरसा वन्दाहि । अप्पाबाधं अप्पातङ्कं लहुट्ठानं बलं फासुविहारं पुच्छ–'राजा भन्ते! मागधो अजातसत्तु वेदेहिपुत्तो भगवतो पादे सिरसा वन्दति । अप्पाबाधं अप्पातङ्कं लहुट्ठानं बलं फासुविहारं पुच्छती, ति' । एवञ्च वदेहि—"राजा भन्ते ! मागधो अजातसत्तु वेदेहिपुत्तो वज्जी अभियातुकामो सो एवमाह—'अहंहि मे वज्जी एवं महिद्धिके एवं महानुभावे उच्छिज्जामि वज्जी विनासेस्सामि वज्जी अनयब्यसनं आपादेस्सामि वज्जी, ति' । यथा ते भगवा ब्याकरोति । तं साधुकं उग्गहेत्वा मम आरोचेय्यासि । न हि तथागता वितथं भणन्ती, ति" ।

(३) 'एवं भो', ति खो वस्सकारो ब्राह्मणो मगधमहामत्तो रञ्ञो मागधस्स अजातसत्तुस्स वेदेहिपुत्तस्स पटिस्सुत्वा भद्दानि भद्दानि यानानि योजेत्वा भद्दं भद्दं यानं अभिरुहित्वा भद्देहि भद्देहि यानेहि राजगहम्हा

( २ ) तब मगध के राजा विदेहपुत्र अजातशत्रु ने मगध के महामात्य (=महामंत्री) वर्षकार ब्राह्मण से कहा—

"आओ ब्राह्मण ! जहाँ भगवान् हैं, वहाँ जाओ । जाकर मेरे वचन से भगवान् के पैरोंमें शिर से वन्दना करो । आरोग्य-अल्प-आतंक, लघु-उत्थान ( = फूर्ती ), सुख-विहार पूछो—'भन्ते ! राजा० वन्दना करता है, आरोग्य० पूछता है ।' और यह कहो—'भन्ते ! राजा० वज्जियों पर चढ़ाई करना चाहता है, वह ऐसा कहता है—'मैं इन० वज्जियों को उच्छिन्न करूँगा० ।' भगवान् जैसा तुमसे बोलें, उसे यादकर ( आकर ) मुझसे कहो, तथागत अ-यथार्थ ( = वितथ ) नहीं बोला करते ।"

( ३ ) "अच्छा भो ।" कह...वर्षकार ब्राह्मण अच्छे अच्छे यानों को जुतवाकर, बहुत अच्छे यान पर आरूढ़ हो, अच्छे यानों के साथ, राजगृह से

निय्यासि। येन गिज्झकूटो पब्बतो, तेन पायासि। यावतिका यानस्स भूमियायेन गन्त्वा याना पच्चोरोहित्वा पत्तिको व येन भगवा तेनुपसङ्कमि। उपसङ्कमित्वा भगवता सद्धिं सम्मोदि। सम्मोदनीयं कथं सारणीयं वीतिसारेत्वा एकमन्तं निसीदि। एक मन्तं निसिन्नो खो वस्सकारो ब्राह्मणो मगध महामत्तो भगवन्तं एतदवोच—"राजा भो गोतम! मागधो अजातसत्तु वेदेहिपुत्तो भो तो गोतमस्स पादे सिरसा वन्दति। अप्पाबाधं अप्पातङ्कं लहुट्ठानं बलं फासुविहारं पुच्छति"। एवञ्च वदेति—'राजा, भो गोतम! मागधो अजातसत्तु वेदेहिपुत्तो वज्जी अभियातुकामो सो एवमाह—'अहं हिमे वज्जी एवं महिद्धिके एवंमहानुभावे उच्छेज्जामि वज्जी विनासेस्सामि वज्जी अनयब्यसनं आपादेस्सामि वज्जी, ति"।

(४) तेन खो पन समयेन आयस्मा आनन्दो भगवतो पिठितो ठितो होति भगवन्तं वीजयमानो। अथ खो भगवा आयस्मन्तं आनन्दं आमन्तेसि,

[१] "किन्ति ते आनन्द! सुतं वज्जी अभिण्हं सन्निपाता सन्निपाता बहुला, ति?

निकला; (और) जहाँ गृध्रकूट-पर्वत था, वहाँ चला। जितनी यान की भूमि थी, उतना यान से जाकर, यान से उतर पैदल ही, जहाँ भगवान् थे, वहाँ गया। जाकर भगवान् के साथ संमोदन कर...एक ओर बैठा; एक ओर बैठकर...भगवान् से बोला—"भो गोतम!

राजा० आप गौतम के पैरों में शिर से वन्दना करता है ०।० वज्जियों को उच्छिन्न करूँगा ०'।'

(४) "उस समय आयुष्मान् आनन्द भगवान् के पीछे (खड़े) भगवान् को पखा झल रहे थे। तब भगवान् ने आयुष्मान् आनन्द को संबोधित किया—

[१] "आनन्द! क्या तूने सुना है, वज्जी (सम्मति के लिये) बराबर बैठक (= सन्निपात) करते हैं = सन्निपात-बहुल है?"

"सुतंमेतं भन्ते ! वज्जी अभिण्हं सन्निपाता सन्निपातबहुला, ति"।

यावकीवञ्च आनन्द ! वज्जी अभिण्हं सन्निपाता सन्निपात बहुला भविस्सन्ति, वुद्धियेव आनन्द ! वज्जीनं पाटिकङ्खा नो परिहानि।

[२] किन्ति ते आनन्द ! सुतं, वज्जी समग्गा सन्निपतन्ति। समग्गा वुट्ठहन्ति। समग्गा वज्जीकरणीयानि करोन्ती, ति ?

सुतंमेतं भन्ते ! 'वज्जी समग्गा सन्निपतन्ति, समग्गा वुट्ठहन्ति, समग्गा वज्जी करणीयानि करोन्ति, ति'।

याव किवञ्च आनन्द ! 'वज्जी समग्गा सन्निपतिस्सन्ति, समग्गा वुट्ठहिस्सन्ति, समग्गा वज्जी करणीयानि करिस्सन्ति, वुद्धियेव आनन्द ! वज्जीनं पाटिकङ्खा, नो परिहानि'।

[३] किन्ति ते, आनन्द ! सुतं 'वज्जी अपञ्ञत्तं न पञ्ञापेन्ति,

"सुना है' भन्ते ! वज्जी बराबर०।"

"आनन्द ! जब तक वज्जी बैठक करते रहेंगे=सन्निपात-बहुल रहेंगे; (तब तक) आनन्द ! वज्जियों की वृद्धि ही समझना, हानि नहीं।

[२] "क्या आनन्द ! तूने सुना है, वज्जी एक ही बैठक करते हैं, एक ही साथ उत्थान करते हैं, वज्जी एक ही करणीय (=कर्त्तव्य) को करते हैं ?"

"सुना है, भन्ते ! ०।"

"आनन्द ! जब तक ०।

[३] "क्या ० सुना है, वज्जी अ-प्रज्ञप्त* (=गैरकानूनी) को

---

* "पहले न किये गये, शुल्क या बलि (=कर) या दंड लेने वाले अप्रज्ञप्त (काम) करते हैं। । पुराना वज्जिधर्म...यहाँ पहले वज्जि राजा लोग—'यह चोर है=अपराधी है, (कह) लाकर दिखलाने पर, 'इस चोरको

पञ्ञत्तं न समुच्छिन्दन्ति, यथापञ्ञत्ते पोरणे वज्जिधम्मे समादाय वत्तन्ती, ति ?'

सुतंमेतं भन्ते ! 'वज्जी अपञ्ञत्तं न पञ्ञापेन्ति, पञ्ञत्तं न समुच्छिन्दन्ति, यथा पञ्ञत्ते पोराणे वज्जिधम्मे समादाय वत्तन्ती, ति'।

यावकीवञ्च आनन्द ! 'वज्जी अपञ्ञत्तं न पञ्ञापेस्सन्ति, पञ्ञत्तं न समुच्छिन्दिस्सन्ति यथा पञ्ञत्ते पोराणे वज्जी धम्मे समादाय वत्तिस्सन्ति, वुद्धियेव आनन्द ! वज्जीनं पाटिकङ्खा, नो परिहानि'।

[४] किन्ति ते आनन्द ! सुतं—'वज्जी ये ते वज्जीनं वज्जी

प्रज्ञप्त (=विहित) नहीं करते, प्रज्ञप्त (=विहित) का उच्छेद नहीं करते। जैसे प्रज्ञप्त है, वैसे ही पुराने पुराने वज्जि-धर्म (=०नियम) को ग्रहण कर, बर्तते हैं ?"

"भन्ते ! सुना है।"

"आनन्द ० ! जब तक कि ०।"

[ ४ ] "क्या आनन्द ! तूने सुना है—वज्जियों के जो महल्लक

---

बांधो'—न कह विनिश्चय-महामात्य (=न्यायाधीश) को देते थे, वह विचार कर अचोर होने पर छोड़ देते थे, यदि चोर होता, तो अपने कुछ न कहकर व्यवहारिकको दे देते थे। वह भी विचारकर अचोर अचोर होने पर छोड़ देते थे, यदि चोर होता तो सूत्रधार को दे देते थे। वह भी विचार कर अचोर होनेपर छोड़ देते थे, यदि चोर होता तो अण्टकुलिक को दे देते। वह भी वैसा ही कर सेनापतिको, सेनापति उपराजको, और उपराज राजा ( =गण-पति ) को। राजा विचारकर यदि अचोर होता तो छोड़ देता। यदि चोर (= अपराधी) होता, तो प्रवेणी-पुस्तक बंचवाता। उसमें —जिसने यह किया, उसको ऐसा दंड हो—लिखा रहता है। राजा उसके अपराध को उससे मिलाकर उसके अनुसार दंड करता।"—अट्ठकथा।

महल्लाका, ते सक्करोन्ति गरु करोन्ति मानेन्ति पूजेन्ति तेसञ्च सोतब्बं मञ्ञन्ती, ति ?

सुतंमेतं भन्ते ! 'वज्जी ये ते वज्जीनं वज्जिमहल्लका, ते सक्करोन्ति गरु करोन्ति मानेन्ति पूजेन्ति तेसं च सोतब्बं मञ्ञन्ती, ति'।

यावकीवञ्च आनन्द ! 'वज्जी ये ते वज्जीनं वज्जिमहल्लका, ते सक्करिस्सन्ति गरु करिस्सन्ति मानेस्सन्ति पूजेस्सन्ति तेसं च सोतब्बं मञ्ञिस्सन्ति, वुद्धियेव आनन्द ! वज्जीनं पाटिकङ्खा नो परिहानि।

[५] किन्ति ते, आनन्द ! सुतं—'वज्जी या ता कुलित्थियो कुल-कुमारियो ता न ओक्कस्स पसय्ह वासेन्ती, ति' ?

सुतंमेतं भन्ते ! 'वज्जी या ता कुलित्थियो कुल-कुमारियो ता न ओक्कस्स पसय्ह वासेन्ती, ति'।

यावकीवञ्च आनन्द ! वज्जी या ता कुलित्थियो कुल-कुमारियो ता न ओक्कस्स पसय्ह वासेस्सन्ति, वुद्धियेव आनन्द ! वज्जीनं पाटिकङ्खा नो परिहानि'।

( = वृद्ध ) हैं, उनका ( वह ) सत्कार करते हैं, = गुरुकार करते हैं, मानते हैं, पूजते हैं; उनकी ( बात ) सुनने योग्य मानते हैं,—

"भन्ते ! सुना है ०।"

"आनन्द ! जब तक कि ०।"

[५] "क्या० सुना है—जो वह कुल-स्त्रियाँ हैं, कुमारियाँ हैं, उन्हें ( वह ) छीनकर, जबर्दस्ती नहीं बसाते ?"

"भन्ते ! सुना है।"

"आनन्द ! ० जब तक ०।"

[६] किन्ति ते आनन्द ! सुतं—'वज्जी यानि तानि वज्जीनं वज्जि चेतियानि अब्भन्तरानि चेव बाहिरानि च । तानि सक्करोन्ति गरुं करोन्ति मानेन्ति पूजेन्ति । तेसं च दिन्नपुब्बं धम्मिकं बलिं नो परिहापेन्ति, ति' ?

सुतंमेतं भन्ते ! 'वज्जी यानि तानि वज्जीनं वज्जी चेतियानि अब्भन्तरानि चेव बाहिरानि च । तानि सक्करोन्ति गरुं करोन्ति मानेन्ति पूजेन्ति । तेसं च दिन्न पुब्बंधम्मिकं बलिं नो परिहापेन्ती, ति' ।

यावकीवञ्च आनन्द ! 'वज्जी यानि तानि वज्जीनं वज्जि चेतियानि अब्भन्तरानि चेव बाहिरानि च । तानि सक्करिस्सन्ति गरु-करिस्सन्ति मानेस्सन्ति पूजेस्सन्ति । तेसञ्च दिन्नपुब्बं कतपुब्बं धम्मिकं-बलिं नो परिहापेन्ति । वुद्धियेव आनन्द! वज्जीनं पाटिकङ्खा नो परिहानि ।

[७] किन्ति ते आनन्द ! सुतं—'वज्जीनं अरहन्तेसु धम्मिका रक्खा वरणगुत्ति सुसंविहिता । किन्ति अनागता च अरहन्तो विजितं आगच्छेय्युं । आगता च अरहन्तो विजिते फासुविहरेय्युन्ति ?'

सुतंमेतं भन्ते ! 'वज्जीनं अरहन्तेसु धम्मिका रक्खावरणगुत्ति

[६] "क्या ० सुना है—वज्जियों के (नगर के) भीतर या बाहर के जो चैत्य (=चौरा=देव-स्थान) हैं, वह उनका सत्कार करते हैं, ० पूछते हैं। उनके लिये पहिले किये गये दान को, पहिले की गई धर्मानुसार बलि (=वृत्ति) को, लोप नहीं करते ?"

"भन्ते ! सुना है ० ?"

"जब तक ०।"

[७] "क्या सुना है,—वज्जी लोग अर्हतों (=पूज्यों) की अच्छी तरह धार्मिक (=धर्मानुसार) रक्षा=आवरण=गुप्ति करते हैं।

सुसंविहिता। किन्ति अनागता च अरहन्तो विजितं आगच्छेय्युं। आगता च अरहन्तो विजिते फासुविहरेय्युन्ति।'

यावकीवञ्च आनन्द! 'वज्जीनं अरहन्तेसु धम्मिका रक्खावरण गुत्ति सुसंविहिता भविस्सन्ति। किन्ति अनागता च अरहन्तो विजितं आगच्छेय्युं। आगता च अरहन्तो विजिते फासुविहरेय्युन्ति। वुद्धियेव आनन्द! वज्जीनं पाटिकङ्खा, नो परिहानी, ति'।

(५) अथ खो भागवा वस्सकारं ब्राह्मणं मगध महामत्तं आमन्तेसि— "एकमिदाहं ब्राह्मण! समयं वेसालियं विहरामि सानन्दरे चेतिये, तत्राहं वज्जीनं इमे 'सत्त अपरिहानिये धम्मे' देसेसिं। यावकीवञ्च ब्राह्मण! इमे सत्त अपरिहानिया धम्मा वज्जीसु ठस्सन्ति। इमेसु च सत्तसु अपरिहानियेसु धम्मेसु वज्जो सन्दिस्सिस्सन्ति। वुद्धियेव, ब्राह्मण! वज्जीनं पाटिकङ्खा, नो परिहानि, ति।"

किसलिये? भविष्य में अर्हत् राज्य में आवें, आये अर्हत् राज्य में सुख से विहार करें।"

"सुना है, भन्ते!"

"जब तक ०।"

(५) तब भगवान् ने ० वर्षकार ब्राह्मण को संबोधित किया—

"ब्राह्मण! एक समय मैं वैशाली के सारन्दद-चैत्य में विहार करता था। वहाँ मैंने वज्जियां को यह सात अपरिहाणीय-धर्म (=अ-पतन के-नियम) कहे। जब तक ब्राह्मण! यह सात अहरि-हाणीय-धर्म वज्जियों में रहेंगे; इन सात अपरिहाणीय-धर्मों में वज्जी (लोग) दिखलाई पड़ेंगे; (तब तक) ब्राह्मण! वज्जियों की वृद्धि ही समझना, हानि नहीं।"

(६) एवं वुत्ते वस्सकारो ब्राह्मणो मगध महामत्तो भगवन्तं एदत-वोच—"एकमेकेनपि भो गोतम ! अपरिहानियेन धम्मेन समन्नागतानं वज्जीनं वुद्धियेव पाटिकङ्खा नो परिहानि। कोपन वादो सत्तहि अपरि-हानियेहि धम्मेहि ? अकरणीया व भो गोतम ! वज्जीनं रञ्ञा मागधेन अजातसत्तुना वेदेहिपुत्तेन यदिदं युद्धस्स अञ्ञत्र उपलापनाय अञ्ञत्र मिथुभेदाय"। "हन्द च दानि मयं, भो गोतम ! गच्छाम। बहुकिच्चा मयं बहु करणीया, ति।"

"यस्स दानि त्वं ब्राह्मण ! कालं मञ्ञसी, ति"।

(७) अथ खो वस्सकारो ब्राह्मणो मगध महामत्तो भगवतो भासितं अभिनन्दित्वा अनुमोदित्वा उट्ठायासना पक्कामि।

( ६ ) ऐसा कहने पर० वर्षकार ब्राह्मण भगवान् से बोला—

"हे गौतम ! (इनमें से) एक भी अपरिहाणीय-धर्म से वज्जियों की वृद्धि ही समझनी होगी, सात अ-परिहाणीय धर्मों की तो बात ही क्या ? हे गौतम ? राजा ० को उपलाप (=रिश्वत देना), या आपस में फूट को छोड़, युद्ध करना ठीक नहीं ! हन्त ! हे गौतम ! अब हम जाते हैं, हम बहु-कृत्य=बहु-करणीय (= बहुत काम वाले) हैं ०"

ब्राह्मण ! जिसका तू काल समझता है।"

( ७ ) "तब मगध-महामात्य वर्षकार ब्राह्मण भगवान् को अभिनन्दन कर, अनुमोदन कर, आसन से उठकर, चला गया*।

---

* अ. क. "राजाके पास गया। राजा ने उससे पूछा—'आचार्य ! भगवान् ने क्या कहा ?' उसने कहा—'भो ! श्रमण०के कथन से तो वज्जियों को किसी प्रकार भी लिया नहीं जा सकता; हाँ, उपलापन ( = रिश्वत ) और आपसमें फूट होनेसे लिया जा सकता है'। तब राजा ने कहा—'उप-

(८) अथ खो भगवा अचिरपक्कन्ते वस्सकारे ब्राह्मणे मगध महामत्ते आयस्मन्तं आनन्दं आमन्तेसि—"गच्छ त्वं आनन्द ! यावतिका भिक्खू राजगहं उपनिस्साय विहरन्ति। ते सब्बे उपट्ठानसालायं सन्निपातेहि, ति।"

(८) तब भगवान् ने ० वर्षकार ब्राह्मण के जाने के थोड़ी ही देर बाद आयुष्मान् आनन्द को संबोधित किया—

"जाओ, आनन्द ! तुम जितने भिक्षु राजगृहके आसपास विहरते हैं, उन सबको उपस्थान-शाला में एकत्रित करो।"

---

लापन से हमारे हाथी घोड़े नष्ठ होंगे, भेद (=फूट) से ही पकड़ना चाहिये।०।"

"तो महाराज ? वज्जियों को लेकर तुम परिषद् में बात उठाओ। तब मैं—'महाराज ! तुम्हें उनसे क्या है ? अपनी कृषि, वाणिज्य करके यह राज (=प्रजातन्त्रके सभासद्) जीयें'— कहकर चला जाऊँगा। तब तुम बोलना—क्यों जी ! यह ब्राह्मण वज्जियों के सम्बन्ध में होती बात को रोकता है। उसी दिन मैं उन (=वज्जियों) के लिये भेंट (=पर्णाकार) भेजूंगा; उसे भी पकड़कर मेरे ऊपर दोषारोरण कर, बन्धन, ताड़न आदि न कर, छुरे से मुण्डन करा मुझे नगर से निकाल देना। तब मैं दुर्बल—तथा गम्भीर स्थानों को जानता हूँ, अब जल्दी (तुझे) सीधा करूँगा'। ऐसा सुनकर बोलना—'तुम जाओ'।

"राजा ने सब किया। लिच्छवियों ने उसके निकालने (=निष्क्रमण) को सुनकर कहा—'ब्राह्मण मायावी (=शठ) है, उसे गंगा न उतरने दो'। तब किन्हीं किन्हीं के—'हमारे लिये कहने से तो वह (राजा) ऐसा करता है' कहने पर,—'तो भणे ! आने दो'। उसने जाकर लिच्छवियों द्वारा—'किस लिये आये ?' पूछने पर, वह (सब) हाल कह दिया। लिच्छवियों ने—

(९) 'एवं भन्ते' ति खो आयस्मा आनन्दो भगवतो पटिस्सुत्वा यावतिका भिक्खू राजगहं उपनिस्साय विहरन्ति, ते सब्बे उपट्ठानसालायं सन्निपातेत्वा येन भगवा तेनुपसङ्कमि। उपसङ्कमित्वा भगवन्तं अभिवादेत्वा एकमन्तं अट्ठासि। एकमन्तं ठितो खो आयस्मा आनन्दो भगवन्तं एतद-वोच—"सन्निपतितो, भन्ते ! भिक्खू-संघो। यस्स दानि भन्ते ! भगवा कालं मञ्ञती, ति।"

( ९ ) "अच्छा, भन्ते !"०।

"भन्ते ! भिक्षु संघ को एकत्रित कर दिया, अब भगवान् जिसका समय समझें।"

---

थोड़ी सी बात के लिये इतना भारी दंड देना युक्त नहीं था' कहकर—'वहाँ तुम्हारा क्या पद = (ठानान्तर) था'—पूछा। "मैं विनिश्चय महामात्य था' —(कहनेपर)—'यहाँ भी (तुम्हारा) वही पद रहे'—कहा। वह सुन्दर तौर से विनिश्चय (= इन्साफ) करता था। राजकुमार उसके पास विद्या (= शिल्प) ग्रहण करते थे। अपने गुणों से प्रतिष्ठित हो जाने पर वह एक दिन एक लिच्छवी को एक ओर ले जाकर—'खेत (= केदार, क्यारी) जोतते हैं' ? 'हाँ जोतते हैं'। 'दो बैल जोतकर ?'—'हाँ, दो 'बैल जोत कर'—कहकर लौट आया। तब उसको दूसरेके—'आचार्य ! (उसने) क्या कहा ?'—पूछने पर, उसने वह कह दिया। (तब) 'मेरा विश्वास न कर, यह ठीक ठीक नहीं बतलाता है' (सोच) उसने बिगाड़ कर लिया। ब्राह्मण दूसरे दिन भी एक लिच्छवी को एक ओर ले जा कर किस 'व्यंजन (= तेमन, तरकारी) से भोजन किया' पूछकर लौटने पर, उसने भी दूसरे से पूछ कर, न विश्वास कर वैसे ही बिगाड़ कर लिया। ब्राह्मण किसी दूसरे दिन एक लिच्छवी को एकान्त में ले जाकर—'बड़े गरीब हो न ?'—पूछा। 'किसने ऐसा कहा ?' 'अमुक लिच्छवी ने।' दूसरे को भी

(१०) अथ खो भगवा उट्ठायासना येन उपट्ठानसाला, तेनुपसङ्कमि। उपसङ्कमित्वा पञ्ञत्ते आसने निसीदि। निस्सज्ज खो भगवा भिक्खू आमन्तेसि—"सत्त वो भिक्खवे! अपरिहानिये धम्मे देसेस्सामि। तं सुणाथ साधुकं मनसिकरोथ भासिस्सामी," ति।

'एवं भन्ते,' ति खो ते भिक्खू भगवतो पच्चस्सोसुं।

(१०) तब भगवान् आसन से उठकर जहाँ उपस्थान-शाला थी, वहाँ जा, बिछे आसन पर बैठे। बैठ कर भगवान् ने भिक्षुओं को संबोधित किया—"भिक्षुओ! तुम्हें सात अपरिहाणीय-धर्म उपदेश करता हूँ, उन्हें सुनो, कहता हूँ।"

—"अच्छा भन्ते!"—

---

एक ओर लेजाकर—'तुम कायर हो क्या?' 'किसने ऐसा कहा' 'अमुक लिच्छवी ने।' इस प्रकार दूसरे के न कहे हुए को कहते तीन वर्ष (४८३—४८० ई. पू.) में उन राजाओं में परस्पर ऐसी फूट डाल दी, कि दो आदमी एक रास्ते से भी न जाते थे। वैसा करके, जमा होने का नगारा (=सन्निपात-भेरी) बजवाया।

लिच्छवी—'मालिक (=ईश्वर) लोग जमा हों'—कहकर नहीं जमा हुए। तब उस ब्राह्मण ने राजा को जल्दी आने के लिये खबर (=शासन) भेजी। राजा सुनकर सैनिक नगारा (=बलभेरी) बजवाकर निकला। वैशाली वालों ने सुनकर भेरी बजवाई—'(आओ चलें) राजा को गंगा न उतरने दें'। उसको भी सुनकर—'देव-राज (=सुर-राज) लोग जायें' आदि कहकर लोग नहीं जमा हुए। (तब) भेरी बजवाई—'नगर में घुसने न दें, (नगर-) द्वार बन्द करके रहें'। एक भी नहीं जमा हुआ। (राजा अज्ञात-शत्रु) खुले द्वारों से ही घुस कर, सबको तबाह कर (=अनय-व्यसनं पापेत्वा) चला गया।

(११) भगवा एतदवोच ।

[१] "यावकीवञ्च भिक्खवे! भिक्खू अभिण्हं सन्निपाता सन्निपात बहुला भविस्सन्ति, वुद्धियेव भिक्खवे! भिक्खूनं पाटिकङ्खा नो परिहानि ।" [२] "यावकीवञ्च भिक्खवे! भिक्खू समग्गा सन्निपतिस्सन्ति, समग्गा वुट्ठहिस्सन्ति, समग्गा संघ करणीयानि करिस्सन्ति। वुद्धियेव भिक्खवे! भिक्खूनं पाटिकङ्खा, नो परिहानि।" [३] "यावकीवञ्च भिक्खवे! भिक्खू अपञ्ञत्तं न पञ्ञापेस्सन्ति, पञ्ञत्तं न समुच्छिन्दिस्सन्ति; यथा पञ्ञत्तेसु सिक्खापदेसु समादाय वत्तिस्सन्ति। वुद्धियेव भिक्खवे! भिक्खूनं पाटिकङ्खा नो परिहानि।" [४] "यावकीवञ्च भिक्खवे! ये ते भिक्खू थेरा रत्तञ्ञू चिरपब्बजिता संघ परिणायका, ते सक्करिस्सन्ति, गरूं करिस्सन्ति, मानेस्सन्ति, पूजेस्सन्ति। तेसञ्च सोतब्बं मञ्ञिस्सन्ति। वुद्धियेव भिक्खवे! भिक्खूनं पाटिकङ्खा नो परिहानि।" [५] "यावकीवञ्च भिक्खवे! भिक्खू उप्पन्नाय तण्हाय पोनोब्भविकाय न वसं गच्छिस्सन्ति। वुद्धियेव भिक्खवे!

(११) "[१] भिक्षुओ! जब तक भिक्षु बार बार (=अभीक्ष्णं) बैठक करने वाले=सन्निपात-बहुल रहेंगे; (तब तक) भिक्षुओ! भिक्षुओं की वृद्धि समझना, हानि नहीं। [२] जब तक भिक्षुओ! भिक्षु एक हो बैठक करेंगे, एक हो उत्थान करेंगे; एक हो संघ के करणीय (कामों) को करेंगे; (तब तक) भिक्षुओं! भिक्षुओं को वृद्धि ही समझना, हानि नहीं। [३] जब तक ० अप्रज्ञप्तों (=अ-विहितों) को प्रज्ञप्त नहीं करेंगे, प्रज्ञप्त का उच्छेद नहीं करेंगे; प्रज्ञप्त शिक्षा-पदों (=विहित भिक्षु नियमों) के अनुसार बर्तेंगे ०। [४] जब तक ० जो वह रक्तज्ञ (=धर्मानुरागी) चिरप्रव्रजित, संघ के पिता, संघ के नायक, स्थविर भिक्षु हैं, उनका सत्कार करेंगे, गुरुकार करेंगे; मानेंगे, पूजेंगे, उन (की बात) को सुनने योग्य मानेंगे ० [५] जब तक पुनः पुनः उत्पन्न होने वाली तृष्णा के वश में

भिक्खूनं पाटिकङ्खा नो परिहानि।" [ ६ ] "यावकीवञ्च भिक्खवे ! भिक्खू आरञ्ञकेसु सेनासनेसु सापेक्खा भविस्सन्ति। वुद्धियेव भिक्खवे ! भिक्खूनं पाटिकङ्खा नो परिहानि।" [ ७ ] "यावकीवञ्च भिक्खवे ! भिक्खू पच्चत्तञ्ञेव सतिं उपट्ठपेस्सन्ति। किन्ति अनागता च पेसला सब्रह्मचारी आगच्छेय्युं, आगता च पेसला सब्रह्मचारी फासुविहरेय्युन्ति। वुद्धियेव भिक्खवे ! भिक्खूनं पाटिकङ्खा नो परिहानि।"

"यावकीवञ्च भिक्खवे ! इमे सत्त अपरिहानिया धम्मा भिक्खूसु ठस्सन्ति। इमेसु च सत्तसु अपरिहानियेसु धम्मेसु भिक्खू सन्दिस्सिस्सन्ति। वुद्धियेव भिक्खवे ! भिक्खूनं पाटिकङ्खा नो परिहानि।"

(१२) अपरेपि खो भिक्खवे ! सत्त अपरिहानिये धम्मे देसेस्सामि - तं सुणाथ, साधुकं मनसिकरोथ भासिस्सामी, ति। 'एवं भन्ते,' ति खो ते भिक्खू भगवतो पच्चस्सोसुं। भगवा एतदवोच—[ १ ] यावकीवञ्च भिक्खवे ! भिक्खू न कम्मारामा भविस्सन्ति, न कम्मरता न कम्मारामतमनुयुत्ता ; वुद्धियेव भिक्खवे ! भिक्खूनं पाटिकङ्खा नो परिहानि।

नहीं पड़ेंगे०। [६] जब तक ० भिक्षु आरण्यक शयनासन (=वन की कुटियों) की इच्छा वाले रहेंगे०। [७] जब तक भिक्षुओ ! हर एक भिक्षु यह याद रखेगा कि अनागत (=भविष्य) में सुन्दर सुब्रह्मचारी आवें, आये हुए ( =आगत ) सुन्दर सुब्रह्मचारी सुख से विहरें; (तब तक) ०। भिक्षुओ ! जब तक यह सात अ-परिहाणीय-धर्म (भिक्षुओं में) रहेंगे ; (जब तक) भिक्षु इन सात अ-परिहाणीय-धर्मों में दिखाई देंगे; (तब तक) ०।

(१२) "भिक्षुओ ! और भी सात अ-परिहाणीय धर्मों को कहता हूँ। उसे सुनो ०।......। [१] भिक्षुओ ! जब तक भिक्षु (सारे दिन चीवर आदिक) काम में लगे रहने वाले (=कर्माराम)=कर्मरत=कर्मा-

[२] यावकीवञ्च भिक्खवे! भिक्खू न भस्सारामा भविस्सन्ति, न भस्सरता न भस्सारामतमनुयुत्ता। वुद्धियेव भिक्खवे! भिक्खूनं पाटिकङ्खा नो परिहानि। [३] यावकीवञ्च भिक्खवे! भिक्खू न निद्दारामा भविस्सन्ति, न निद्दारता, न निद्दारामतमनुयुत्ता। वुद्धियेव भिक्खवे! भिक्खूनं पाटिकङ्खा नो परिहानि। [४] यावकीवञ्च भिक्खवे! भिक्खू न सङ्गणिकारामा भविस्सन्ति, न सङ्गणिकारता, न सङ्गणिकाराम-तमनुयुत्ता वुद्धियेव भिक्खवे! भिक्खूनं पाटिकङ्खा नो परिहानि। [५] यावकीवञ्च भिक्खवे! भिक्खू न पापिच्छा भविस्सन्ति, न पापिकानं इच्छानं वसंगता। वुद्धियेव भिक्खवे! भिक्खूनं पाटिकङ्खा नो परिहानि। [६] यावकीवञ्च भिक्खवे! भिक्खू न पापमित्ता भविस्सन्ति, न पाप सहाया, न पाप सम्पवङ्कता। वुद्धियेव भिक्खवे! भिक्खूनं पाटिकङ्खा नो परिहानि। [७] यावकीवञ्च भिक्खवे! भिक्खू न ओरमत्तकेन विसेसाधिगमेन अन्तरावोसानं आपज्जिस्सन्ति। वुद्धियेव भिक्खवे! भिक्खूनं पाटिकङ्खा नो परिहानि।

यावकीवञ्च भिक्खवे! इमे सत्त अपरिहानिया धम्मा भिक्खूसु ठस्सन्ति। इमेसु च सत्तसु अपरिहानियेसु धम्मेसु भिक्खू सन्दिस्सिस्सन्ति। वुद्धियेव भिक्खवे! भिक्खूनं पाटिकङ्खा, नो परिहानि।

रामता-युक्त नहीं होंगे। (तब तक) ०। [२] जब तक भिक्षु बकवाद में लगे रहने वाले (=भस्साराम), =भस्सरत=भस्सारामता-युक्त नहीं होंगे। [३] ० निद्राराम=निद्रा-रत=निद्रारामता-युक्त नहीं होंगे ०। [४] ० संगणिकाराम (=भीड़ को पसन्द करने वाले)=संगणिकपक=संगणिकारामता-युक्त नहीं होंगे०। [५] ० पापेच्छ (=बदनीयत)=पाप-इच्छाओं के वश में नहीं होंगे०। [६] पाप-मित्र (=बुरे मित्रों वाले),=पाप-सहाय, बुराई की ओर झुकाव वाले न होंगे०। [७] ० थोड़े से विशेष (=योग-साफल्य) को पाकर बीच में न छोड़ देंगे ०। ०।

(१३) अपरे पि खो भिक्खवे ! सत्त अपरिहानिये धम्मे देसिस्सामि० ।

[१] ...यावकीवञ्च भिक्खवे ! भिक्खू सद्धा भविस्सन्ति ।...॥

[२] ...हिरिमना भविस्सन्ति...॥

[३] ...ओत्तप्पी भविस्सन्ति...॥

[४] ...बहुस्सुता भविस्सन्ति...॥

[५] ...आरद्ध विरिया भविस्सन्ति...॥

[६] ...उपट्ठितसती भविस्सन्ति...॥

[७] ...पञ्ञावन्तो भविस्सन्ति...॥

वुद्धियेव भिक्खवे ! भिक्खूनं पाटिकङ्खा नो परिहानि । याव कीवञ्च भिक्खवे ! इमे सत्त अपरिहानिया धम्मा भिक्खूसु ठस्सन्ति। इमे सु च सत्तसु अपरिहानियेसु धम्मेसु भिक्खू सन्दिस्सिस्सन्ति । वुद्धियेव भिक्खवे ! भिक्खूनं पाटिकङ्खा, नो परिहानि ॥

(१४) अपरे पि वो भिक्खवे ! सत्त अपरिहानिये धम्मे देसेस्सामि ॥ तं सुणाथ साधुकं मनसिकरोथ भासिस्सामी, ति ॥ 'एवं, भन्ते' ति खो ते भिक्खू भगवतो पच्चस्सोसुं ॥

(१३) "भिक्षुओ! और भी सात अ-परिहाणाय-धर्मों को कहता हूँ ०।...। [१] भिक्षुओ ! जब तक भिक्षु श्रद्धालु होंगे ०। [२] ० (पाप से) लज्जाशील (=ह्रीमान) होंगे०। [३] ० (पाप से) भय खाने वाले ( =अपत्रपी ) होंगे ०। [४] ० बहुश्रुत ० ]५] ० उद्योगी (=आरब्ध-वीर्य) ०। [६] ० याद रखने वाले (= उपस्थित-स्मृति) ०। [७] ० प्रज्ञावान् होंगे ०। ०।

(१४) "भिक्षुओ ! और भी सात अ-परिहाणीय-धर्मों को०

भगवा एतदवोच—

[ १ ] यावकीवञ्च भिक्खवे ! भिक्खू सति-सम्बोज्झङ्गं भावेस्सन्ति ।०

[२]…धम्मविचय-सम्बोज्झङ्गं भावेस्सन्ति…॥

[३]…विरिय-सम्बोज्झङ्गं भावेस्सन्ति…॥

[४]…पीति-सम्बोज्झङ्गं भावेस्सन्ति…॥

[५]…पस्सद्धि-सम्बोज्झङ्गं भावेस्सन्ति…॥

[६]…समाधि-सम्बोज्झङ्गं भावेस्सन्ति…॥

[७]…उपेक्खा-सम्बोज्झङ्गं भावेस्सन्ति…॥

बुद्धियेव भिक्खवे ! भिक्खूनं पाटिकङ्खा नो परिहानि । याव किवञ्च भिक्खवे ! इमे सत्त अपरिहानिया धम्मा भिक्खूसु ठस्सन्ति । इमेसु च सत्तसु अपरिहानियेसु धम्मेसु भिक्खू सन्दिस्सिस्सन्ति । बुद्धियेव भिक्खवे ! भिक्खूनं पाटिकङ्खा, नो परिहानि ।

(१५) अपरे पि वो भिक्खवे ! सत्त अपरिहानिये धम्मे देसेस्सामि । तं सुणाथ साधुकं मनसिकरोथ भासिस्सामी, ति । 'एवं भन्ते', ति खो ते भिक्खू भगवतो पच्चस्सोसुं ।

[१] भिक्षुओ ! जब तक भिक्षु स्मृतिसंबोध्यंग* की भावना करेंगे ० । [२] ० धर्म-विचय-संबोध्यंग की ० । [३] ० वीर्य-सं० । [४] प्रीति-सं० । [५] ० प्रश्रब्धि-सं० । [६] ० समाधि-सं० । [७] ० उपेक्षा-संबोध्यंग की भावना करेंगे । तब तक भिक्षुओं की वृद्धि ही समझना हानि नहीं ।

(१५) "भिक्षुओ ! और भी सात अ-परिहाणीय-धर्मों को कहता

---

*परमज्ञान प्राप्त करने के लिये सात आवश्यक बातें ।

भगवा एतदवोच—

[१] यावकीवञ्च भिक्खवे ! भिक्खू अनिच्च-सञ्ञं भावेस्सन्ति...

[२]...अनत्त-सञ्ञं भावेस्सन्ति...॥

[३] ···असुभ-सञ्ञं भावेस्सन्ति...॥

[४] ···आदीनव-सञ्ञं भावेस्सन्ति···॥

[५] ···पहान-सञ्ञं भावेस्सन्ति···॥

[६] ···विराग-सञ्ञं भावेस्सन्ति···॥

[७] ···निरोध-सञ्ञं भावेस्सन्ति···॥

बुद्धियेव भिक्खवे ! भिक्खूनं पाटिङ्खा नो परिहानि । यावकीवञ्च भिक्खवे ! इमे सत्तआपरिहानिया धम्मा भिक्खूसु ठस्सन्ति । इमेसु च सत्तसु अपरिहानियेसु धम्मेसु भिक्खू सन्दिस्सिस्सन्ति । बुद्धियेव भिक्खवे ! भिक्खूनं पाटिप्रङ्खा, नो परिहानि ॥

(१६) छ भिक्खवे ! अपरिहानिये धम्मे देसेस्सामि । तं सुणाथ साधुकं मनसिकरोथ भासिस्सामी, ति ॥ 'एवं भन्ते,' ति खो ते भिक्खू भगवतो पच्च-स्सोसुं । भगवा एतदवोच—

[१[ यावकीवञ्च भिक्खवे ! भिक्खू मेत्तं कायकम्मं पच्चुपट्ठा-

हूँ ।.........। [१] भिक्षुओ ! जब तक भिक्षु अनित्य-संज्ञा की भावना करेंगे ० [२] ० अनात्मसंज्ञा ०। [३] ० भागों में; अशुभसंज्ञा ०। [४] आदिनव (=दुष्परिणाम)-संज्ञा । [५] प्रहाण-(=त्याग) संज्ञा ०। [६] ० विराग-सज्ञा ०। [७] निरोधसंज्ञा० । ०।

(१६) "भिक्षुओ ! और भी छै अ-परिहाणीय-धर्मों को कहता हूँ ।......। [१] जब तक भिक्षु-सब्रह्मचारियों (=गुरुभाइयों) में गुप्त

पेस्सन्ति सब्रह्मचारीसु आवी चेव रहो च। वुद्धियेव भिक्खवे ! भिक्खूनं पाटिकङ्खा, नो परिहानि ॥

[२]…मेत्तं वचीकम्मं पच्चुपट्ठापेस्सन्ति…॥

[३]…मेत्तं मनोकम्मं पच्चुपट्ठापेस्सन्ति सब्रह्मचारीसु आवी चेव रहो च। वुद्धियेव भिक्खवे ! भिक्खूनं पाटिकङ्खा, नो परिहानि।

[४] यावकीवञ्च भिक्खवे ! भिक्खू ये ते लाभा धम्मिका धम्म लद्धा अन्तमसो पत्तपरियापन्न मत्तंपि तथारूपे हि लाभेहि अप्पटिविभत्त -भोगी भविस्सन्ति सीलवन्तेहि सब्रह्मचारीहि साधारणभोगी। वुद्धियेव भिक्खवे ! भिक्खूनं पाटिकङ्खा नो परिहानि ॥

[५] यावकीवञ्च भिक्खवे ! भिक्खूनं यानि तानि सीलानि अखण्डानि अछिद्दानि असबलानि अकम्मासानि भुजिस्सानि विञ्ञुप्प-सत्थानि अपरामट्ठानि समाधिसंवत्तनिकानि। तथा रूपेसु सीलेसु सील सामञ्ञगता विहरिस्सन्ति सब्रह्मचारीहि आवी चेव रहो च। वुद्धियेव भिक्खवे ! भिक्खूनं पाटिकङ्खा, नो परिहानि।

[६] यावकीवञ्च भिक्खवे ! भिक्खूनं या यं दिट्ठि अरिया

और प्रकट, मैत्रीपूर्ण कायिक कर्म रखेंगे ०। [२] ० मैत्रीपूर्ण वाचिक-कर्म रखेंगे ०। [३] ० मैत्रीपूर्ण मानसिक-कर्म रखेंगे ०। [४] ० जब तक भिक्षु धार्मिक, धर्म से प्राप्त जो लाभ हैं—अन्त में पात्र में चुपड़ने मात्र भी—वैसे लाभों को (भी) शीलवान् सब्रह्मचारी भिक्षुओं में बाँटकर भोग करने वाले होंगे ० [५] ० जब तक भिक्षु, जो वह अखंड (=निर्दोष) अ-छिद्र, अ-कल्मष=भुजिस्स ( =सेवनीय), विद्वानों से प्रशंसित, अ-निन्दित समाधि की ओर (ले) जाने वाले शील हैं, वैसे शीलों से शील-श्रामण्य-युक्त हो सब्रह्मचारियों के साथ गुप्त भी प्रकट विहरेंगे ०। [६] जो वह आर्य (=उत्तम), नैर्याणिक (=पार कराने वाली), वैसा

निय्यानिका निय्याति तक्करस्स सम्मा दुक्खक्खयाय तथारूपाय दिट्ठिया दिट्ठि सामञ्ञगता विहरिस्सन्ति सब्रह्मचारीहि आवी चेव रहो च। वुद्धियेव भिक्खवे ! भिक्खूनं पाटिकङ्खा , नो परिहानि।

(१७) यावकीवञ्च भिक्खवे ! इमे छ अपरिहानिया धम्मा भिक्खूसु ठस्सन्ति। इमेसु छसु अपरिहादियेसु धम्मेसु भिक्खू सन्दिस्सिस्सन्ति। वुद्धियेव भिक्खवे ! भिक्खूनं पाटिकङ्खा, नो परिहानो ति।

(१८) तत्र सुदं भगवा राजगहे विहरन्तो गिज्झकूटे पब्बते एतदेव बहुलं भिक्खूनं धम्मिं कथं करोति। 'इति सीलं, इति समाधि, इति पञ्ञा। सीलपरिभावितो समाधि महप्फलो होति महानिसंसो। समाधिपरिभाविता पञ्जा महप्फला होति महानिसंसा। पञ्ञा परिभावितं चित्तं सम्मदेव आसवेहि विमुच्चति। सेय्यथीदं,—कामासवा भवासवा, अविज्जासवा ति।'

करने वाले को अच्छी प्रकार दुःख-क्षय की ओर ले लाने वाली दृष्टि है, वैसी दृष्टि से दृष्टि-श्रामण्य-युक्त हो, सब्रह्मचारियों के साथ गुप्त भी प्रकट भी विहरेंगे।

(१७) भिक्षुओ! जब तक यह छै अपरिहाणीय-धर्म ०।

(१८) वहाँ राजगृह में गृध्रकूट-पर्वत पर विहार करते हुए भगवान् बहुत करके भिक्षुओं को यही धर्मकथा कहते थे—ऐसा शील है, ऐसी समाधि है, ऐसी प्रज्ञा है। शील से परिभावित समाधि महा-फलवाली= महा-आनृशंसवाली होती है। समाधि से परिभावित प्रज्ञा महाफलवाली = महा-अनृशंसवाली होती है। प्रज्ञा से परिभावित चित्त आस्रवों*,—कामास्रव, भवास्रव, दृष्टि-आस्रव—से अच्छी तरह मुक्त होता है।

---

*आस्रव (=चित्त-मल)—भोग ( =काम )—संबंधी, आवागमन (=भाव)-संबंधी, धारणा (=दृष्टि)-संबंधी।

(१९) अथ खो भगवा राजगहे यथाभिरन्तं विहरित्वा आयस्मन्तं आनन्दं आमन्तेसि 'आयामानन्द ! येन अम्बलट्ठिका तेनुपसङ्कमिस्सामा, ति ।'

एवं भन्ते ति खो आयस्मा आनन्दो भगवतो पच्चस्सोसि ।

(२०) अथ खो भगवा महता भिक्खु संघेन सद्धिं येन अम्बलट्ठिका तदवसरि । तत्र सुदं भगवा अम्बलट्ठिकायं विहरति राजागारके । तत्र पि सुदं भगवा अम्बलट्ठिकायं विहरन्तो राजागारके, एतदेव बहुलं भिक्खूनं धम्मिं कथं करोति । 'इति सीलं, इति समाधि, इति पञ्ञा । सीलपरिभावितो समाधि महप्फलो होति महानिसंसो । समाधिपरिभाविता पञ्ञा महप्फला होति महानिसंसा । पञ्ञापरिभावितं चित्तं सम्मदेव आसवेहि विमुच्चति । सेय्यथिदं—कामासवा, भवासवा, अविज्जासवा, ति ।'

## बुद्ध की अन्तिम यात्रा

**अम्ब-लट्ठिका—**

(१९) तब भगवान् ने राजगृह में इच्छानुसार विहार कर आयुष्मान आनन्द को आमंत्रित किया—

"चलो आनन्द ! जहाँ अम्बलट्ठिका† है, वहाँ चलें ।" "अच्छा, भन्ते !"......

(२०) तब भगवान् महान् भिक्षु-संघ के साथ जहाँ अम्बलट्ठिका थी, वहाँ पहुँचे । वहाँ भगवान् अम्बलट्ठिका में राजगारक में विहार करते थे । वहाँ ० राजगारक में भी भगवान् भिक्षुओं को बहुधा यही धर्म-कथा कहते थे—० ।

---

†सम्भवतः वर्तमान सिलाव ।

(२१) अथ खो भगवा अम्बलट्ठिकायं यथाभिरन्तं विहरित्वा आयस्मन्तं आनन्दं आमन्तेसि 'आयामानन्द ! येन नालन्दा, तेनुपसङ्कमिस्सामा ति ।'

एवं भन्ते, ति खो आयस्मा आनन्दो भगवतो पच्चस्सोसि ।

(२२) अथ खो भगवा महता भिक्खुसंघेन सद्धिं येन नालन्दा, तदवसरि । तत्र सुदं भगवा नालन्दायं विहरति पावारिकम्बवने । अथ खो आयस्मा सारिपुत्तो येन भगवा, तेनुपसङ्कमि । उपसङ्कमित्वा भगवन्तं अभिवादेत्वा एकमन्तं निसीदि । एकमन्तं निसिन्नो खो आयस्मा सारिपुत्तो भगवन्तं एतदवोच—'एवंपसन्नो अहं भन्ते ! भगवति । न चाहु न च

(२१) भगवान् ने अम्बलट्ठिका में यथेच्छ विहार कर आयुष्मान् आनन्द को आमन्त्रित किया—

'चलो आनन्द! जहाँ नालन्दा है, वहाँ चलें ।" "अच्छा भन्ते!"...

## बुद्ध के प्रति सारिपुत्र का उद्‌गार

नालन्दा—

(२२) तब भगवान् वहाँ से महाभिक्षु-संघ के साथ जहाँ नालन्दा थी, वहाँ पहुँचे । वहाँ भगवान् नालन्दा* में प्रावारिक-आम्रवन में विहार करते थे ।

तब आयुष्मान सारिपुत्र† जहाँ भगवान थे, वहाँ गये । जाकर भगवान को अभिवादन कर एक ओर बैठ गये । एक ओर बैठे आयुष्मान

---

* वर्तमान बड़गाँव, जिला पटना ।

† पृ० १२४ टि० १ से विरुद्ध होने से सारिपुत्र का इस वक्त होना सन्दिग्ध है ।

वा भगवता भविस्सति न चेतरहि विज्जति अञ्ञो 'समणो वा ब्राह्मणो भगवता भिय्यो व भिञ्ञातरो यदिदं सम्बोधियन्ति ।'

(२३) उलारा खो ते अयं सारिपुत्त ! असम्भिवाचा भासिता । एकंसो गहितो, सीहनादो नदितो । 'एवं पसन्नो अहं भन्ते ! भगवति । न चाहु, न च भविस्सति, न चेतरहि विज्जति अञ्ञो समणो वा ब्राह्मणो वा भगवता भिय्यो भिञ्ञातरो यदिदं सम्बोधियन्ति ।'

(२४) 'किनु सारिपुत्त ! ये ते अहेसुं अतीतमद्धानं अरहन्तो सम्मा-सम्बुद्धा । सब्बे ते भगवन्तो चेतसा चेतो परिच्च विदिता । एवंसीला ते भगवन्तो अहेसुं इति पि । एवंधम्मा, एवंपञ्ञा, एवंविहारी, एवंविमुत्ता ते भगवन्तो अहेसुं इति पी ति ?

नो हेतं भन्ते !

सारिपुत्र ने भगवान से कहा—

"भन्ते! मेरा ऐसा विश्वास है—'संबोधि (=परमज्ञान) में भगवान से बढ़कर (=भूयस्तर) कोई दूसरा श्रमण ब्राह्मण न हुआ, न होगा, और न इस समय है' ।"

(२३) "सारिपुत्र ! तूने यह बहुत उदार ( =बड़ी ) = आर्षभी वाणी कही । बिल्कुल सिंहनाद...किया—'मेरा ऐसा ० ।'

(२४) सारिपुत्र ! जो वह अतीतकाल में अर्हत् सम्यक्-संबुद्ध हुए, क्या (तूने) उन सब भगवानों को (अपने) चित्त से जान लिया; कि वह भगवान् ऐसे शीलवाले, ऐसी प्रज्ञा वाले, ऐसे विहार वाले, ऐसी विमुक्ति वाले थे ?"

"नहीं, भन्ते!"

